# शिवरात्रि का रहस्य तथा उसकी दार्शनिक पृष्ठभूमि

–डॉ० बदरीनाथ कल्ला, श्री दीनानाथ शास्त्री ( यक्ष )

कश्मीर की उत्सव परम्पराओं में एक प्राचीन तथा सर्वजनमान्य शिवरात्रि का एक त्यौहार है जो अपनी नवीनता तथा प्राचीनता के लिए कश्मीर में विख्यात है। साथ ही अपना एक नूतन स्थान यहाँ निर्धारण करती है जो पार्वतीय प्रदेशों को छोड़कर शेषभारत में मनाये जाने वाले त्यौहारों से सर्दथा अनुपम है। त्यौहार मनाने का उद्देश्य हमारे पूर्वजों द्वारा स्थापित आदर्शो को पुन: जागृत करके लोगों में शान्ति, प्रेम सहिष्णुता आदि सद्गुणों को बढ़ावा देना हैं। शिव का स्वरूप एवं महत्त्व कालरात्रि, मोहरात्रि, हररात्रि, शिवरात्रि एवं तालरात्रि के रूप में कश्मीर की ''श्री सहिता'' में वर्णित है। इन में से घोररूद्य शिव का स्वरूप कालरात्रि, मोहरात्रि हररात्रि में भयङ्करतम प्रतीत होता है। सर्वसाधारणा इस भयङ्कर स्वरूप को ध्यान व स्मरण करने में सर्वथा असमर्थ है। अतएव उसने शिवरात्रि जो कल्याण कारिणी-रात्रि, एवं तालरात्रि अर्थात् ताण्डवरात्रि का महत्त्व दिया है और उसे ही अपना इष्ट समझ कर पूजा का विषय बनाया है। शिवरात्रि के त्यौहार का उद्देश्य कालरात्रि ( अज्ञान ) को दूर करके उसे प्रकाश ( ज्ञान ) में तबदील करना है। शिवरात्रि प्रतिपादक पद्धतियों में कामा अर्थात् फाल्गुण कृष्णपक्ष त्रयोदशी के प्रदोष ( सायंकाल ) में ज्वालालिङ्ग (Luminous biggest piller) का प्रादुर्भाव हुआ है। (इसके प्रादुर्भाव में आते ही सब दिशायें एवं विदिशायें निस्तेज हो गई और जनता उस स्वरूप को अत्यधिक प्रकाशमय होने के कारण देखने में असमर्थ थी अत: वह पूजा के उपयुक्त उस समय को जान न पाई) आगे चलकर उस का स्वरूप बहुत रूपों में परिवर्तित हुआ। कालरात्रि, मोहरात्रि और हररात्रि में रुद्र की पूजा होती है जो कालरात्रि महाप्रलय के दृश्य की प्रतीक है। सुखाभिलाषिणी जनता के लिए इन उत्सवों की पूजा करना अभीष्ट नहीं है। इसलिए इनके मनाने का सार्वत्रिक प्रचार कश्मीर में नहीं है। यह शिवरात्रि का पावन उत्सव शताब्दियों से कश्मीरमंडल में मनाया जा रहा है।

यह त्यौहार कब से कश्मीर में मनाया जा रहा है। इसके विषय में कहना कठिन है अब हम प्राचीन ग्रन्थों के आधार पर इसके विषय में कुछ प्रमाण प्रस्तुत करते हैं।

शिव के नाम अनेक है- शंकर, महादेव, हर, भव, सदाशिव, पशुपति आदि है। रुद्र भी इसका एक पर्याय है। संभवत: यह रुद्र वैदिक रुद्र है जिसका उल्लेख ऋग्वेद में मिलता है। यह शिव वैदिकयुग के रुद्र से अलग-थलग है। वैदिकरुद्र प्रचण्ड स्वभाव का है किन्तु पौराणिक शिव कल्याण करने वाला तथा शान्ति देने वाला है। उसी शिव से यहां हमारा अभिप्राय है।

शिव की पूजा भारत में वैदिक युग से पहले की जाती थी। सिन्धुघाटी में प्रागैतिहासिक युग के अवशेष जो हमे मोहेंजोदड़ों तथा हड़प्पा में मिले हैं, उनसे पता चलता है कि शैवधर्म का प्रचार सिन्धुसभ्यता में भी था और वहां के लोग इस धर्म के अनुयायी थे। वहाँ खोदने से अनेकों लिङ्ग मिले हैं और भगवान् पशुपति तथा शाम्भवी मुद्रा में एक योगी की मूर्ति भी मिली है। मातृशक्ति की पूजा भी उस युग में सिन्धुघाटी के निवासियों में प्रचलित थी। 'लिङ्ग' प्रणालियों (योनियों) में स्थित शिवलिङ्गों की उपलब्धि हुई है जो शिवशक्ति की पूजा की द्योतक है।

कश्मीर शिवप्रधान देश है। यहां विष्णु, ब्रह्मा आदि देवताओं की अपेक्षा शिव की ही उपासना प्रधानरूप से होती थी, अतएव शिवधाम प्रचुरमात्रा में शताब्दियों के बाद भी पाये जाते हैं जिनमें सुरेश्वर, हर्षेश्वर, भूतेश्वर, पिङ्गलेश्वर, ज्येष्ठेश्वर, अमरेश्वर, त्रिपुरेश्वर, सोमेश्वर महादेव आदि उपलब्ध है। राजतरङ्गिणी से प्राचीन कश्मीर के

इतिहास नीलमतपुराणा में शिव की पूजा का वर्णन मिलना है। डा. बुह्लर ने इस ग्रन्थ की तिथि छटी शताब्दी निर्धारित की है। पुस्तक में इस त्यौहार के वर्णन से पता चलता है कि यहाँ के लोग छटी शताब्दी से पहले ही यह उत्सव मनाते थे। जयरथ की कृति 'हरचरितचिन्तामणि', में शिवरात्रि का वर्णन और उसका महात्म्य पुराणों के आधार पर लिया गया है जिसके आधार पर इस समय भी हम शिवरात्रि मनाते है। जयरथ ने उस समय प्रचलित शिवरात्रि के प्रतिपादक ग्रन्थों में शिवरात्रि की कथाओं का संग्रह एवं माहात्म्यों का वर्णन किया है।

कश्मीर में इस उत्सव पर एक विस्तृत साहित्य था जो अपने-अपने दृष्टिकोण के अनुसार इस उत्सव की परिभाषा देते हुए महत्ता प्रतिपादन करते आये। यह ग्रन्थ अब अनुपलब्ध है। इसके बाद इनमें से कई एक ग्रन्थों के नाम महामहेश्वराचार्य जयरथ ने जो बारहवीं शताब्दी में कश्मीर में विद्यमान थे, अपनी प्रसिद्ध कृति 'हरचरितचिन्तामणि:' के महाकाव्य में तीन ऐसे ग्रन्थों का परिचय दिया हैं, जो अब अप्राप्य है। इसके नाम यह हैं- अनन्तभास्करी, विद्यापुराण, तथा दृतीडामरतन्त्र। इनके अतिरिक्त शिवपुराण, स्कन्धपुराण, और ब्रह्माण्डपुराण में भी इसकी विशद व्याख्या पाई जाती है। पुराणों के अनुसार भिन्न-भिन्न इतिवृत्त मिलते हैं जिनका यहां पर समावेश करना अप्रासङ्गिक प्रतीत होता है। परन्तु यह उत्सव समस्त हिमालयपर्वत उपत्यकावर्ती प्रदेशों में प्रचलित होने के कारण ज्ञात होता हैं कि यह उत्सव नेपाल से लेकर हिमाचल प्रदेश की समस्त घाटियों में मनाया जाता है। विशेषकर जितने भी प्रसिद्ध शिवधाम हैं जैसे केदारनाथ, बदरीनाथ, लाटायनमहादेव, अमरनाथ आदि सब हिमालय के पर्वतीय प्रदेशों में विद्यमान है।

कश्मीर में यह उत्सव समस्त उत्सवों की अपेक्षा महत्तम तथा प्राचीनतम माना जाता है। इसका यह आशय है कि कश्मीरदेश प्राचीन काल से शिवभक्ति परायण था। यही कारण है कश्मीर के प्राचीन से प्राचीन काव्य जैसे कालिदास का कुमारसंभव ? रत्नाकर का हरविजय, सोमदेव का कथासरित्सागर में अनेकों शिवपरक आख्यान एवं तदनुसार क्षेमेन्द्र की वृहत्कथामंजरी में भी अनेक आख्यान शिवपरायण मिलते हैं। इसी प्रकार उत्पलदेव की शिवस्तोत्रावली अवतारकवि का ईश्वरशतक, कल्हण का अर्धनारीश्वरस्तोत्र, एवं अन्यान्य कवि मंख का श्रीकण्ठचरित, जगद्धरभट्ट की स्तुतिकुसमाञ्जलि, शिवसम्बन्धी कश्मीर के विख्यात काव्य ग्रन्थ है। कहा जाता है कि कश्मीर में दुर्वासा मुनि ने उग्रतपस्या के फल स्वरूप शैवमत का जन्म कश्मीर में दिया था और यही कश्मीर में शैवशास्त्र के आदि प्रवर्तक माने जाते हैं। इन्होंने ही शिवमहिम्नस्तोत्र तथा त्रिपुरामहिम्नस्तोत्र शिव के सम्बन्ध में अत्यद्भुत स्तोत्रग्रन्थों की रचना की है। इसके बाद आचार्य उत्पलदेव ने नवमी शताब्दी के पूर्वार्ध में आविर्भूत होकर महामुनि दुर्वासा की इस शिवसिद्धान्त की वल्ली को पुष्पित और पल्लवित किया। एक ओर तो उन्होंने सिद्धान्तग्रन्थ ईश्वरप्रत्यभिज्ञा और उसकी टीका विवृति (अप्राप्य) तथा दूसरे ओर इनके सुयोग्य शिष्य अभिनवगुप्त ने इस कृति को विमर्शिनी (टीका) से विभूषित किया। कहना न होगा कि इसी आचार्यउत्पलदेव ने ही एक भक्तिग्रन्थ, जो शिवस्तोत्रावली के नाम से विख्यात है, शिवरात्रि के विषय में लिखा है-

यत्र सोऽस्तमयमेति विवस्वान्, चन्द्रम:प्रभृतिभि: सह सर्वै:।

कापि सा विजयते शिवरात्रि:, स्वप्रभाप्रसर- भासुरूपा॥

उत्पलदेव का आशय इस प्रकार से है जहां प्रमाण (Subject) प्रमेय (Object) के साथ अस्त होता है वही कोई अनिर्वचनीय शिवरात्रि के नाम से प्रसिद्ध है जो अपने प्रकाश से प्रकाशरूप है अर्थात् जो किसी प्रकाश से प्रकाशित नहीं होती है। इसमें जो रात्रि शब्द है वह इस अर्थ का द्योतक है कि नितान्त अन्धतमसावृत रात्रि ही प्रकाशमय प्रतीत होती है जिसमें आचार्य ने वेद की रात्रिसूक्त के अन्तर्गत शिवरात्रि के इस मंत्र का संकेत

दिया है :-

संवेशिनीं संयमनीं ग्रहनक्षत्रमालिनीम्।

प्रपन्नोऽहं शिवांरात्रि भद्रे पारमशीमहि॥

(रात्रिसूक्त)

शिवरात्रि के विषय में प्रमुख विचारधारा यह है कि इस दिन ज्वालालिङ्ग का आविर्भाव हुआ है। और वही ज्वालालिङ्ग ज्योतिलिंङ्ग के नाम से भी प्रसिद्ध है। इसी ज्योतिलिंङ्ग का प्रतिरूप रसलिङ्ग है जिसे कश्मीर में अमरेश्वर भी कहते हैं और जिसका प्रसिद्ध धाम श्री अमरनाथ है। यह ज्वालालिङ्ग ही शैवशास्त्र में वर्णित प्रकाश का प्रतीक (symbol) है और शैवशास्त्र के अनुसार शिव और शक्ति का यामल (मिलाप) स्वरूप ही शिवरात्रि का समुचित समन्वय है क्योंकि शिव ही प्रकाशस्वरूप होने के कारण विमर्श से भिन्न नहीं है जहां शिव का वर्णन होता है उसके साथ अवश्य शक्ति होती है कहा भी गया है-

शक्तिश्रु शक्तिमद्रूपात व्यतिरेकं न गच्छति।

तादात्म्यमनयोर्विद्यात् चन्द्रचन्द्रिक्योरिव॥

शक्तयोऽस्य जगत्सर्व शक्तिमांस्तु महेश्वरः। शिव और शक्ति का यामल स्वरूप संयोग ही शिवरात्रि कहलाई जाती है। शिव स्वयं ज्ञान स्वरूप तथा चैतन्य रूप है। शक्ति उसे कर्मों की ओर प्रेरित करती है और यही ईश्वर के अंशभूत जीवों को कर्म करने के लिए बाध्य करती हैं। संसार में जीव का संकल्प तब तक सफल नहीं होता है जब तक वह उसको सफल बनाने के लिए यत्न या उद्योग न करे। जैसे भगवान् शिव ने स्वयं कहा है कि ''प्रयत्नः साधकः'' संसार में जो कुछ क्रियाकलाप होता है वह इन दो तत्त्वों पर निर्भर है। शैवशास्त्र के अनुसार इन दो तत्वों के बिना संसारचक्र कदापि नहीं चल सकता है। अतः इन दो तत्वों का होना नितान्त आवश्यक है। जहां इन दोनों में से किसी एक का नाम निर्देश होता है यहां दोनों का ही भान होता है। शिव सदा शक्ति से अभिन्न एवं ओतप्रोंत है। ये प्रकृति पुरुष के समान अन्योन्याश्रयी होते हुए एक दूसरे के ज्ञापक हैं। पर यह दोनों अजड एवं प्रकाश और विमर्शस्वरूप है। सांख्य के अनुसार प्रकृति के समान शक्ति जड़ नहीं है। एवं शैवमत् के अनुसार क्रम से पशुप्रमाता मन्त्र, मन्त्रमहेश्वर-प्रलयाकल, विज्ञानाकल, सकलाकल, सदाशिव आदि प्रमातृ भूमिकाओं में लांघता हुआ परमशिव में लीन होना चाहता है। जिस प्रकार स्फुलिङ्ग (अग्निकरण) एक उस महान् अग्नि से अभिन्न होकर भी भिन्न प्रतीत होते हुए भी महाज्वाला में तद्रूप होते हैं। उसी तरह से अनुस्वरूप जीव भी उस महान् शिव स्वरूप में लीन होता है। अतः तत् तत् अवस्थाओं में प्रमाता का प्रचलन साक्षात् सत्य भासित होता है। जैसा कि उसका वह स्वरूप भी प्रमाणारूप से प्रकाशमान है वैसा उसका प्रमेय भी प्रकाश रूप ही है। इस प्रकार के ज्ञान का ही यह महोत्सव परिचायक हैं। और यह उत्सव अनादिकाल से कश्मीरी पण्डित जनता अपनी-अपनी रीतियों के अनुसार मनाती आ रही है। जिसमें कश्मीरी पण्डितों की जातियां तीन शाखाओं में विभक्त थीं जो आजकल लुप्तप्राय ही है। यह शाखायें अथवा सम्प्रदाय यह है- दक्षाचार अथवा दक्षिणाचार और महाचार एवं वामाचार। इनमें से दक्षाचार संप्रदाय की तिथि इस प्रकार है। दक्ष संस्कृत में प्रबुद्ध को कहते हैं। ज्ञानवान् ही शैवी दीक्षा का अधिकारी हो सकता है। गुरु रूप सूर्य के उपदेश के बिना यह निर्मल नहीं हो सकता है। जिस प्रकार सूयोर्दय के बिना पदार्थों का स्फुट अवभासन नहीं होता है, उसी प्रकार सूर्य के प्रकाश के बिना यह उत्सव मनाना उसके मत से असंगत सा लगता था। अतः दक्षाचार मार्ग के अनुयायी इस उत्सव को उदय व्यापिनी तिथि में ही मनाया करते थे अर्थात् तत्काल सूर्योदय के समय पर ही वह शिव पूजा में व्यस्त रहते थे। इसका यह तात्पर्य है कि ज्वालालिङ्ग के प्रदोष में आविर्भूत होने पर भी वह लोग उसके तात्कालिक प्रखर एवं दुःसह तेज को सहन न कर सकें और प्रभात

में सूर्योदय के समय उसके कुछ शान्त होने पर उनको वह (ज्वालालिङ्ग) दिखाई दिया। अत: वह उदयव्यापिनी तिथि पर ही अधिक बल देते थे। इसी प्रकार महाचार का भी वर्णन इस प्रकार से आता है जबकि ज्वालालिङ्ग (महाप्रकाशस्तम्भ) अर्धरात्रि में शान्त होकर जनता के लिए सह्य हो गया तब से महाचार संप्रदाय के अनुयायियों ने निशीधिकाल (आधीरात) में इसे पूजना उचित समझा। इन दोनों सिद्धान्तों के विपरीत वामाचार जो कामकेश्वरमत के मुख्य अनुयायियों में से है, उनका कथन है कि प्रदोषकाल में ही आंखों को चुंधियानेवाले प्रकाश के स्तम्भ के (ज्वालालिङ्ग) के चकाचौंध में ही इसकी पूजा विहित है क्योंकि उनके मत में सर्वप्रथम, इसी वेला में ज्वालालिङ्ग उदय हुआ था। अत: तिथियों में भेद होना स्वाभाविक ही प्रतीत होता है। वामाचार और दक्षाचार के अनुयायी विद्यापुराण तथा दूतिडामर आदि शिवरात्रि विषयक इतिहासों के अनुसार इस उत्सव को प्राय: फाल्गुण प्रतिपदा से लेकर अमावस्या तक मनाते थे। त्रयोदशी के रात को यह उत्सव सम्पन्न होता था जो कि प्रतिपदा से आरम्भ होता था। त्रयोदशी के यज्ञ को भैरवयाग कहते थे। इसमें अष्टभैरव परमशिव के ही प्रतीक है, उनकी विधिपूर्वक पूजा होती थी और जिसकी अमिटछेयि आजकल की पूजा में पाई जाती है।

कश्मीर के प्रसिद्ध विद्वान शिवोपाध्याय ने अपने ''शिवरात्रिनिर्णय'' ग्रंथ में शिवरात्रि के दिन शुद्ध अहिंसक अन्न खाना ही उचित समझा है और प्राणि हिता की निन्दा की है।

**वटुकभैरव की पूजाविधि :–** बटुकभैरव की पूजा तथा रामभैरब (जो रामग्‌ओड के नाम से भी पुकारा जाता है, जिनका विधान शिवरात्रिपूजा में है, इस दिन जो ज्वालालिङ्ग का आविर्भाव होता है यह चित् अर्थात् चैतन्यरूप ज्वाला का प्रकाश होता है। प्रकाश सदा अपरिछिन्न, अनन्त और अप्रमेय होता है यही कारण है कि इस प्रकाश के आदि और अन्त को ब्रह्मा और विष्णु नापने के लिए पाताल और आकाश की ओर प्रकाश की थाह जानने के लिए चल पड़े, पर वे पाने में असमर्थ हुए। इसी ज्वालालिङ्ग का प्रतीक शिवलिङ्ग भी गोलाकार होता है, अर्थात् जिसका आदि अन्त का भान नहीं होता है। शिवपूजा के तत्त्व अनादिकाल से भारत में और इसके आसपास पड़ोसी देशों में समीरिया, थाइलैंड कम्बोडिया, जाबा, सुमात्रा इण्डोचीन, अफगानिस्तान आदि में किसी न किसी रूप में प्रचलित थे।

कश्मीर में प्राय: ज्वालालिङ्ग की पूजा कुम्भों में होती है अर्थात् जलघटों में इसकी पूजा होती है क्योंकि शक्ति विशिष्ट शिव सूर्य कहलाता है। वही फाल्गुण मास में कुम्भराशि में होने के कारण कुम्भराशि के प्रतीकभूत कुम्भों की ही पूजा होती है। सूर्य तथा चन्द्रमा कुम्भकप्राणायाम में प्राणगति तथा अपानगति में स्थित रहते हैं। एवं प्राणारूप सूर्य अपान रूप चन्द्रमा आन्तरिकयाग में केवल कुम्भक (प्राणायामभेद) में होते हैं। अत: कुम्भक के प्रतीकभूत कुम्भराशि पर कुम्भों की पूजा होती है।

ज्वालालिङ्ग का स्वरूप महाप्रकाश चैतन्यरूप ही है। ब्रह्मा जो रजोगुण स्वरूपमन कहलाता है। सात्विकबुद्धि जो सूक्ष्मरूप से है, वही विष्णु कहलाती है। इन तीनों का समावेश शिवरात्रि का वास्तविक निरूपण है और जितने भी देवता पशु, पंखी, मानव आदि हैं, वह सब चैतन्यप्रकाश की चिंगारियां हैं। जिस प्रकार अग्नि के अग्निकण, उसी प्रकार चैतन्यस्वरूप शिव से क्षेत्रप अनेकों निकलते हैं और विमर्शशक्ति से ही मन, बुद्धि आदि उत्पन्न होते हैं। क्षेत्र शरीर माना गया है उसके पालक जीव हैं अर्थात् क्षेत्रपाल जीव कहलाते हैं। उसका तिक्रादि रस और भोग्य अन्न है। ज्वालालिङ्ग निर्विकल्प है।

पूजा के विषय जो अन्यदेव और देवियां हैं, उनका भी हम अध्यात्मपक्ष से कुछ विचार करते हैं।

मातृकाये, ब्राह्मी, रौद्री, बैष्णवी आदि एवं तैजसी,

यामी, बारुणी, वायवी, ऐन्द्री आदि शक्तियां जो शिव से अभिन्न है यही शक्तियां देव और पितृकार्य में प्रेरणा देने वाली है और जो गणेश है वह अग्निसोमात्मक समस्त जगत को दोनों नाक के रन्ध्रों से पान करता है तथा गणपति– अतः द्विप कहलाया जाता है । यही प्राणदेव जो जठराग्नि का स्वरूप धारण करता है तथा रज और तमोगुण से रहित सत्वगुण की ओर जाने वाली समाधि ही शुद्ध चैतन्य स्वरूप गङ्गा मानी गई है और जो अशेष संकल्पों को त्यागकर ज्ञान और आनन्दस्वरूप है। प्रतिभा तो यमुना मानी जाती है। बैखरी सरस्वती कही गई है। इसी त्रिवेणी का संगम शिवमय माना जाता है। उपरोक्त पञ्चमातृकायें एवं शक्तियां और गण के अधिपति देवगण एवं ब्रह्मादि देवता इस दिन चैतन्य एवं ज्ञानस्वरूप महेश्वर की उपासना करते हैं। इस दिन अपने अन्तःकरण के सरोवर में सत्वगुणरूपी श्वेतवस्त्र धारणकर अपने शिवस्वरूप की जिज्ञासा कर। एवं शिव के मातृकाचक्र को प्रणाम कर और मातृकाचक्र स्वरूप ही जगत् है और चित्शक्तियाँ ही मातृकायें कहलाती है। समस्त इन्द्रियों के अधिष्ठात्री देवियों की आधारस्वरूप शक्ति चित्शक्ति से अभिन्न एकमात्र स्वातन्त्रय शक्ति ही कहलाती है। इसी एकमात्र शक्ति से परमशिव शक्तिमान् कहलाता है। और वही शिव, ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश, सदाशिव आदि का सृजन करती है क्योंकि आनन्दस्वरूप शक्ति से शिव सदा ओतप्रोत होता है। अपनी स्वातन्त्रय शक्ति से मोहको अर्थात् अज्ञान को पैदा करता है। द्वैतभावनात्मक ज्ञान ही मोह कहलाता है और वही मोहरात्रि के नाम से प्रसिद्ध है। (प्रकाश तो शिव है मोह तो द्वैतभावरूप अज्ञान है। इन दोनों का एकीकरण ही शिवरात्रि कहलाती है। शिव अनुग्रह है और रात्रि तिरोधान है। उनका संगम ही शिवरात्रि पर्व कहलाता है। अनुग्रह और तिरोधान शिवरात्रि है। शिव ने ही इस रात्रि को उत्पन्न किया है और उसी ने इस रात्रि का तिरोधान किया है अर्थात् संहारकृत्य का वही कारण है। इस प्रकार शिवरात्रि का स्वरूप प्राचीन महापुरुषों ने जान लिया है। स्वातन्त्रय शक्ति चिदेश्वर परमशिव को ही पञ्चकृत्यों के सर्जन से मोहित करती है और वही ब्रह्मादिकों को गेंद बनाकर लगातार उनसे खेलती है। इस प्रकार अपनी स्वातन्त्रयख्ति से मोहित हुआ परमाशिव अपनी स्वातन्त्रयशक्ति के द्वारा ही अपने स्वरूप को इस द्वैतभावात्मक रात्रि में पुनः प्रकट करता है। वही शिवरात्रि कहलाती है।

हम प्रारम्भ में कह आये हैं कि ज्वालालिङ्ग का प्रादुर्भाव फाल्गुणा कृष्णा त्रयोदशों में हुआ है। उस समय ज्वालालिङ्ग का स्वरूप घोर, अघोर एवं अधोरतम था। घोर से अभिप्राय तीव्र, दुःसह तथा प्रचण्डस्वरूप है। अघोर से सौम्य दर्शनीय एवं व्यक्त रूप से है। अघोरतम से सौम्यतम, भद्र, दशनीयतम, शान्तरूप से है जिसको क्रमशः वामाचार, दक्षाचार तथा महाचार के अनुयायी अपने--अपने दृष्टिकोण के अनुसार देखते हैं। वामाचारियों के लिए ज्वालालिङ्ग घोररूप एवं दक्षाचारियों के लिए अघोर एवं महाचारियों के लिए अघोरतम। तीनों मतों के अनुयायी क्रमशः प्रदोष तथा उनके अनन्तरकाल एवं अर्धरात्रि में ज्वालालिङ्ग को अपने मत के अनुसार पूजते हैं।

त्रयोदशी के दिन ही शिवरात्रि की पूजा का विधान है क्योंकि उों के अन्तर्गत पांचमात्रायें मानी गई हैं अर्थात् अकार, उकार, मकार तथा बिन्दु एवं अर्धचन्द्र, निरोध, नाद, नादान्त, शक्ति, व्यापिनी, समना, उन्मना, ये बारह कलायें तेरहवीं चित्भानु में समाविष्ट होती हैं अर्थात् वही चित्सूर्य अपनी स्वातन्त्रय शक्ति से वैखरी शक्ति के रूप में परिणत होकर जगत् का आभास जाग्रत्, स्वप्न, सुषुपप्ति के रूप से करता है। इस प्रकार तेरहवें कलात्मक् चिद्भानु की प्रतीक, त्रयोदशी में पूजा का विधान है। यह स्वच्छन्दशास्त्र का मत है। इसकी पुष्टि हमें इतिहास से भी मिलती है...... शिवरात्रियोदशी।

(जोनराज कृत राजतरङ्गिणी)

शिवचतुर्दशी का व्रत इससे सर्वथा भिन्न है जो माघ की कृष्णचतुर्दशी एवं फाल्गुण की कृष्णचतुर्दशी में

विहित है। इन दोनों में प्रथम तो कश्मीर में दूसरा व्रत प्राय: समस्त भारत में मनाया जाता है। दोनों उपवास पर आधारित हैं। शिवरात्रि त्रयोदशी के उत्सव को शास्त्रों में भैरवयाग कहा गया है। यह भैरव उत्सव कश्मीर में भैरवयाग के नाम से विख्यात है। इसमें योगनियों तथा भैरवों को बलि दी जाती है। अतएव इस याग में मांस का प्रचलन अनिवार्य या प्रतीत होता है। एक ओर से कश्मीर के अत्यधिक शीत वातावरण में अन्तर इस समय से आता है और दो तीन मासों की मलिनता तथा दुर्गान्धिपूर्ण वातावरण को स्वच्छता से निर्मल बनाया जा रहा है। ओर साथ ही वस्त्र धर आदि की विशेष सफाई होती थी जो आने वाले बसन्त के स्वागत के लिए मानो तैयारियां कर रहा है। यहीं से सुहावने ऋतुओं का आरम्भ होता है। सर्दियां धीरे-धीरे हटती हैं और सूर्यदेव का क्रमिक उदय होता है क्योंकि यही स्थावर और जङ्गमात्मक जगत् का आत्मा है। इसी से सस्यादि फलों का परिपाक होता है जिसका शकुन इसी उत्सव से आदि कश्मीरी देखते थे। इस शिवरात्रि के पुनीत उत्सव में कुछ एक अशास्त्रीय कर्मों का प्रचलन है जो सर्वथा त्याज एवं हेय है। जैसा कि जुआ खेलना एवं समाजिक कुरीतियां आदि। इसके अतिरिक्त मुसलमान काल में मुसलमानों ने इस पुनीत पूजा में पुत्तलपूजा का समावेश किया है। कहा जाता है जब सुन्नी मुसलमानों ने इस पूजा का विशेष चमत्कार तथा अत्यद्भुत प्रभाव प्रत्यक्षरूप से देखा, तो वह नितान्त प्रभावित हुए और समय-समय पर पूजा के चमत्कारों से चमत्कृत और चकित हुए। तब उन्होंने अपनी कल्याण कामना के निमित्त मूर्तिपूजा विरोधी होते हुए भी अपने बड़े भाई कश्मीरी पण्डितों को जिनसे कुछ शताब्दियों से पूर्व वे विधर्म में प्रवेशकर अलग हुए थे, पुत्तल पूजा के लिए बाध्य किया। तब से यह ''सुन्नीपुतल'' पूजा में समाविष्ट हुआ है और संस्कृत के 'स्थाणुपुत्तल:' का कश्मीरी में बिगड़ा हुआ रूप सनिपवतुल बन जाता है। स्थाणु शब्द का *संस्कृत में अर्थ शिव हैं, और 'पुत्तल' का अर्थ मूर्ति है। अर्थात् शिव जी की मूर्ति। अत: 'स्थाणुपुत्तल:' से 'सनिपवतुल' यह कश्मीरी नामकरण तर्क संगत है- यह भी एक धारण है। 'वागुरा के विषय में शोध करने की आवश्यकता है।*

''स्वनिपुतल'' नाम से इसको पुकारते हैं। करते भी वह क्या। शताब्दियों के अत्याचारों तथा अन्याय, एवं कर आदि के देने से कश्मीरी पण्डित त्रस्त थे। अत: लगता है कि उन्होंने इसको पूजा में मान्यता दी होगी।

ऐसा एक अनुमान है क्योंकि शिवरात्रि प्रतिपादक कथाओं में पुत्तल का वर्णन मिलता नहीं, केवल लौकिकाचार में कुछ भेड़ आदि के पुतले आटे से कईयों की रीति के अनुसार बनाये जाते हैं।

इसी प्रकार सिक्खों ने भी अपने शासनकाल में मुसलमानों के समान ही पंडित जाति को इसलिए वाध्य किया था कि वह भी सत् नाम ''सत् नाम बैगुरूजी'' को इस परमपावनी चमत्कारिणी एवं रहस्यमयीपूजा में समुचितस्थान देने का अनुग्रह करें जिससे कश्मीरी पंडित जनता ने तब इसलिए सहर्ष स्वीकार किया था कि सिक्ख लोग गोब्राह्मणरक्षक होने के नाते उनके धर्म और जीवन को पुनरुज्जीवित करने वाले थे। अतएव त्रयोदशी के पूर्व द्वादशी में ''वैगुरू'' की पूजा बड़े समारोह के साथ किया करते थे जो आजकल ''वागरिबाह'' के नाम से प्रसिद्ध है। विशेषकर सिक्खों के आश्रय में रहने वाले पंडितों में ही इस पूजा का विशेष प्रचार रहा है। जैसे दर, भान, तिकू, राजदान आदि। इनके सम्बन्ध से इनके पुरोहितों में भी। शिवरात्रिपरक शास्त्रों में 'बागुर' का उल्लेख मिलता नही। अतएव इस प्रकार का अनुमान लगाना सहज ही प्रतीत होता है। माहात्म्यों के आधार पर अनेकों शिवरात्रिविषयक कथायें प्रचलित हैं जिन सब का उल्लेख करना अनुचित एवं अप्रासङ्गिक प्रतीत होता है। केवल उदाहरण के रूप में एक कथा का सार लिखा जाता है :-

श्री सुन्दरनालक वन में स्वच्छन्द नाथ ने श्री भैरव का स्वरूप धारण करने के बाद अनेकों शक्तिस्वरूपा देवियों तथा योगिनियों का दर्शन किया जो शिवरात्रि के व्रत के सम्बन्ध अनेक प्रकार के शुभ कार्य कलाप में व्यस्त थीं। भयानक रूपधारी स्वच्छन्दनाथ को देखकर भयभीत होकर इधर-उधर भागती हुई वह नजर आयी, केवल एकमात्र देवी वहाँ टिक गयी। वीरनायक स्वच्छन्द को अपने गणों से चारों ओर से संयुक्त देखकर त्रिकूटा पर्वत के शिखर पर बैठी हुई देवी क्रोध से उद्दीप्त हुई। तब एक जलकुंभ पर दृष्टि पड़ते हीं उससे वटुरुपधारी एकगण प्रकट हुआ अर्थात् वटुक, जो स्वच्छन्दभैरव को प्रहार करने के लिए उद्यत हुआ। प्रहार करने को उद्यत (वटुकभैरव) गण की ओर देखकर श्री स्वच्छन्दनाथ ने अपनी बाहु को उससे निपटने के लिए प्रेरित किया। प्रति प्रहार के अभिलाषी स्वच्छन्दनाथ की ओर देखते हुए देवी ने दूसरे घट को देखकर हुङ्कार किया। तब दूसरे घट से दूसरा रमणीय रमणभैरव प्रार्दुभूत हुआ। एवं अन्यान्य घटों से अनेकों भैरव उत्पन्न हुए। उनको देवी ने आज्ञा दे दी कि भैरव को दूर हटाने का प्रयत्न करो। तुम दोनों मेरे पुत्र सत्वोगुण तथा रजोगुण के स्वरूप हो। तुम अपने अन्य गणों के समेत भैरव को दूर भगा देने में जुट जाओ इस तरह जब स्वच्छन्दनाथ के सन्मुख वह सूझने को चले तो वह (स्वच्छन्द) अनार्धान हुआ, इस प्रकार कुम्भों को भैरवों का उत्पतिस्थान होने के नाते इस अवसर पर पूजते हैं।

देवी का एक पुत्र उसकी (देवी की) दृष्टि से उत्पन्न होने के कारण बटुरूपधारी बटुक कहलाता है तथा देवी की शुभदृष्टि से उत्पन्न पुत्र दिव्यरूप धारी रमण अथवा राम कहलाता है। देवी जी ने इन दोनों के लिए उनके अपने गणों के समेत फाल्गुण कृष्ण त्रयोदशी के दिन बलि तथा पूजा का विधान नियत किया है। इसलिए इस उत्सव को भैरवयाग के रूप में उसी दिन काश्मीरी पण्डित जनता मनाती है। इन दोनों को बटुकभैरव तथा रामभैरव अथवा रामग्ओड़ के नाम से भक्त पुकारते हैं। इस वरदान रूप देवी कें शासन से तथा उसी के द्वारा कथित नाना पदार्थों से उनकी तृप्ति की जाती हैं। भैरवों के इस वरदान को देखकर सब भयभीत एव पलायित शक्तियों को स्वच्छन्दभैरव ने आवाहन किया। तब वह समस्त शक्तियां डरकर देवी के सामने ही आ गयीं। इसके बाद देवी ने उनको आश्वासन दिया, ''अब भयभीत होने की आवश्यकता नहीं, क्योंकि मेरे पुत्र बटुक तथा रमण के दर्शन से स्वच्छन्द भैरव अन्तर्धान हो गये।'' अत: आपको अपने इष्ट पदार्थों से इन्हें तृप करन चाहिए। तब बटुकभैरव ने कहा, स्थावर जंगमात्मक जगत् मुझ में ही अवस्थित है, एवं पालन का काम रमण, राम के अधीन है, अन्य कोई नहीं।

इसके अनन्तर देवी ने अपनी समस्त शक्तियों को अपने हीं शरीर में लीन किया। तब बटुकभैरव के वचन से कोपित स्वच्छन्दभैरव ने प्रदोष से लेकर निशीथपर्यन्त अपने धोररूप तेज को ज्वालालिङ्ग के रूप में प्रकट किया, जिसके ऊर्ध्वभाग तथा अधोभाग को देखने के लिए वटुक एवं रमण (राम) क्रमशः ऊपर तथा नीचे की ओर चले गये किन्तु छोर देख न पाये। निदान वह उसके शरण में पड़कर केवल चरणों का ही आश्रय ढूंढने में लग गये।

**हेरथ का नामकरण :–**

रन्तुकाम स्वच्छन्दनाथ ने इस दिन तीन बार रति का हेरते, हेरते, हेरते सम्बोधन किया। इस प्रकार सम्बोधन करने के अनन्तर इस पर्व की संज्ञा ''हेरथ'' नाम से हुई। तब से यह व्रत ''हेरथ'' नाम से प्रसिद्ध हुआ।

***

# कश्मीर में शिवरात्रि का पर्व

—रविन्द्र रवि
( समाचार वाचक-अनुवादक )

कश्मीर सारे जगत में अपनी सुन्दरता, प्राकृतिक दृश्यों और इसके साथ-साथ साम्प्रदायिक सद्‌भावना के लिये प्रसिद्ध है। कश्मीर में जो धार्मिक उत्सव मनाये जाते हैं उनमें हिन्दू और मुसलमान दोनों मिलकर हिस्सा लेते हैं और एक दूसरे को बधाई देते हैं। कश्मीरी हिन्दू (जिन्हें, 'बट्टा' कहते हैं) मुसलमानों को ईद के दिन उनके घर जाकर उन्हें बधाई देते हैं। मुसलमान भाई भी शिवरात्रि के दिन हिन्दुओं के घर जाकर उन्हें बधाई देते हैं। शिवरात्रि को कश्मीरी में 'हेरथ' कहते हैं। 'हेरथ' दो शब्दों से बना है, हर + रात यानि हरि की रात। यह परंपरा काफी समय से चली आ रही है। शिवरात्रि देश के विभिन्न भागों के अलावा विदेशों में भी मनाई जाती है मगर कश्मीर में यह जिस हर्ष और उल्लास के साथ मनाई जाती है, वह अतुलनीय है।

कश्मीर को एक ज़माने में सतिसर कहा जाता था। इसे कश्यम ऋषि की धरती भी कहा जाता था। कहा जाता है कश्मीर एक बड़ी झील थी। इसके इर्द-गिर्द पर्वत थे। कश्यप ऋषि के प्रयास से झील का पानी निकाला गया और घाटी का जन्म हुआ। इस दौरान यहां 'नाग' और 'पिशाचों' की आबादी भी बढ़ने लगी। इनकी आबादी पहाड़ों और मैदानें में भी फैल गई। 'नाग' कश्मीरी भाषा में चश्मे को कहते हैं। 'नाग' संस्कृत भाषा में सर्प को कहा जाता है। कहा जाता है कि ये नाग सर्पो की पूजा करते थे। पिशाच सर्पो की पूजा नहीं करते थे। ये रहन-सहन तथा स्वभाव से नागों से भिन्न थे। अत: नाग शिव भक्त थे। हिन्दू दर्शन के अनुसार शिव की गर्दन के इर्द-गिर्द साँप लिपटा होता है जिसकी पूजा होती है। आज भी हम देखते हैं, कश्मीर में ऐसे बहुत से पर्वतीय स्थल हैं जहाँ शिव मंदिर हैं। अमरनाथ इनमें से एक है। जैसा कि मैंने पहले कहा कि कश्मीर में हिन्दुओं और मुसलमानों के जो त्यौहार मनाये जाते हैं उनमें किसी न किसी तरीके से एक-दूसरे का योगदान रहा है। अगर मुसलमानों की दरगाह हो तो हिन्दू उसे आदर-सम्मान की दृष्टि से देखते हैं और मुसलमान भी हिन्दुओं के धार्मिक स्थलों की इज्ज़त करते हैं। अमरनाथ तीर्थ स्थान को खोजने में एक मुसलमान गड़रिये का काफी योगदान रहा है। अज भी शिवरात्रि के दिन कश्मीरी मुसलमान हिन्दुओं को बधाई देते हैं। इस बधाई को कश्मीरी में 'हेरा सलाम' कहते हैं। इन्हीं जजबातों से हमारी सांस्कृतिक धरोहर दृष्टिगोर होती है। यही हमारी सांस्कृतिक धरोहर है। शिवरात्रि का अर्थ है, शिव की रात। कश्मीर में शिवरात्रि कैसे मनाई जाती है।

शिवरात्रि से कुछ समय पूर्व कुम्हार के यहाँ से मिट्टी के बान लाये जाते हैं। कश्मीरी हिन्दू परम्परा के अनुसार कुम्हार खुद या बर्तन घरों में जा कर देता है। घर के दरवाजे से प्रवेश करते समय उसका स्वागत किया जाता है। कश्मीर में ये मिट्टी के बर्तन मुसलमान कुम्हार के बनाए हुए होते हैं।

इस कुम्हार को इन बर्तनों के एवज़ में धन-धान्य दिया जाता है। जहाँ शिवरात्रि की पूजा होती है, उस कमरे की लिपाई की जाती है और मिट्टी के बर्तन उसमें सजा कर रखे जाते हैं। इन बर्तनों को एक विशेष आसन पर रखा जाता है। इन्हें फूलों की मालाएँ पहनाई जाती हैं। इन सजे हुए मिट्टी के बर्तनों में एक बड़ा म्टका और एक मटकी, सात कटोरियाँ, दो छोटे, घड़े मटके के आकार का ऊपर से खुले मुँह वाला एक बड़ा बर्तन दो प्याले, दो छोटी-छोटी प्यालियाँ, एक बड़ा दिया और दो छोटे दिये, मिट्टी के सात ढक्कन और इसके अलावा एक विशेष प्रकार का मिट्टी का बना हुआ शिवलिंग होता है जिसे कश्मीरी में 'सन्य पतल' कहते हैं। बड़े मटके और छोटी मटकी में अखरोट रखे ज़ाते हैं। इन दो बर्तनों को पूजा के लिये किसी ऊँचे स्थान पर रखा जाता है। बड़े मटके को शंकर का नाम तथा छोटी मटकी को पार्वती का नाम दिया जाता है। इसके एक तरफ एक बड़े बर्तन के इर्द-गिर्द सात कटोरियाँ रखी जाती हैं। बाकी बर्तन भी इसी तरह अपने-अपने स्थान पर आदर सहित रखे जाते हैं। पूजा के लिये सारी सामग्री एकत्र करके संध्या के समय पूजा आरम्भ होती है। घर का बुजुर्ग सदस्य दिन भर व्रत रखने के बाद पूजा आरंभ करता है। यदि पंडित जी हों तो बहुत ही अच्छा है। पूजा के समय बर्फ का भी प्रयोग किया जाता है जिसे शुभ सूचक माना जाता है। अखरोटों से भरे बर्तनों में बर्फ और पानी के अलावा फल-फूल डाले जाते हैं। इसी तरह बाकी बर्तनों में भी फल-फूल डाले जाते हैं। इनमें से कुछ बर्तनों को बाहर ले जा कर उनमें पानी भरा जाता है। इन बर्तनों को पानी से भर कर लाते समय घर के मुख्य द्वार से अंदर लाया जाता है। अन्दर लाये जाने से पहले मुख्य द्वार को बंद किया जाता है। अंदर से कोई आवाज़ देता है (कुस छु) कौन है ? बाहर से उत्तर दिया जाता हे (अइस छु) हम हैं । पूछने वाला पूछता है 'क्या लाये हो ? जवाब मिलता है हम धन, दौलत, धान्य, खुशहाली लाये हैं। द्वार खोला जाता है और पानी से भरे हुए इन बर्तनों को पूजा के स्थान पर ले जाया जाता है। जहाँ वह बर्तन सजाए जाते हैं और इनकी पूजा की जाती है इसको (वटक राज़) कहते हैं। पूजा देर रात तक जारी रहती है। घर के सदस्य 'वटक राज़' की पूजा करते हैं। पुष्प अर्पण करते हैं और मनोकामना पूर्ण होने की प्रार्थना करते हैं।

इसके बाद घर के सभी सदस्य प्रसाद खाते हैं। शिवरात्रि के अगले दिन घर के सभी सदस्य नये कपड़े पहनते हैं और भगवान शंकर को पूजते हैं। इस दिन को कश्मीरी में सलाम कहते हैं अखरोट बाँटे जाते हैं और खुशियां मनाई जाती हैं।

***(Courtesy "Samaharka"***
**Akashwani Magazine, 1998)**

# धर्म : विश्व-सन्तुलन की एक मानवीय प्रक्रिया

– मंजु श्री धर्म मित्र

प्राय: धर्म की यह परिभाषा दी जाती है कि जो धारणा किया जावे वह धर्म है। यह सही नहीं है। धर्म कोई ऐसी वस्तु नहीं है जिसे ओढ़ा जावे या पहना जावे। वह तो जड़-चेतन का वह आन्तरिक स्वभाव है जो स्वत: ही धरित है। धर्म इतना बलशाली है कि उसने समस्त चर-अचर को धारण किया हुआ है, हम उसे क्या धारेंगे। वह तो ऋत है, कुदरत का कानून है जो कण-कण में गतिमान् है जिससे सम्पूर्ण विश्व परिचालित है; जो सार्वभौमिक है, सार्वकालिक है, सार्वजनीन है। उससे कोई भी वस्तु कोई भी प्राणी अछूता नहीं है। बस उसे जानने की जरूरत है, वैज्ञानिक सूक्ष्म दृष्टि से देखने की आवश्यकता है। फिर मनुष्य में मनुष्य के प्रति जीव-जगत् के प्रति, प्रकृति के प्रति एक बदलाव आता है जो उसे सच्चे अर्थों में एक आन्तरिक मनुष्य बना देता है। इसे देखने मात्र से जीवन में अनुकूलन की स्थिति पैदा होती है और व्यवहार के स्तर पर विश्व-सन्तुलन कायम होता है। वस्तुत: विश्व-सन्तुलन की इसी माननीय प्रक्रिया को धर्म कहते हैं।

प्रारम्भ में लोगों ने अपनी-अपनी भौगोलिक परिस्थितियों, आवश्यकताओं तथा विचारों के अनुकूल जीने के अपने-अपने अलग-अलग तरीके खोज निकाले और उन्हीं के अनुसार अपने जीवन को ढाल लिया। बाद में चलकर इन्हीं तरीकों को अलग-अलग धर्मों के रूप में मान्यता दे दी। इससे धर्म का अर्थ ही बदल गया। जन-सामान्य बिना सोचे समझे उसके इस रूप की ओर आकृष्ट हो गया और हो रहा है। इससे धर्म की यह धारणा टुकड़ों-टुकड़ों में बंट गई और संकीर्णताओं में आबद्ध हो गयी। 'धर्म' शब्द काफी संवेदनशील हो गया। कहीं थोड़ा-सा झटका लगता है कि पूरी की पूरी व्यवस्था हिल उठती है– सब कुछ गड़बड़ा जाता है। धर्म के इस अलग-अलग अर्थ को लेकर विभिन्न वर्गों में उन्माद पैदा हो जाता है। वर्ग स्वार्थ पनप जाता है। इससे मनुष्य-जाति को बहुत हानि उठानी पड़ी है इतिहास इसका साक्षी है। धर्म के नाम पर बहुत नर-संहार हुए हैं और होते जा रहे हैं। बहुत सी सभ्यताएँ नष्ट हुई हैं, विश्व वातावरण में विष घुला है, दम घुटा है।

जीवन के जिन तौर-तरीकों को हम धर्म मान बैठे हैं वस्तुत: वे धर्म नहीं हैं। पूजा एक है किन्तु उसके करने के तरीके देश जाति भेद से भिन्न-भिन्न हैं। अत: प्रयोजन एक होते हुए भी पूजा के विभिन्न तरीकों को धर्म की संज्ञा देना गलत है।

धर्म को जिस दिन उसके मूल स्वरूप में देखने की दृष्टि पैदा होगी उस दिन से जीवन में उतारने की आवश्यकता नहीं रहेगी। वह स्वयं जीवन में अनायास ही उतर जावेगा– मनुष्य जीवन धन्य हो जावेगा सृष्टि धन्य हो जावेगी। धर्म की धारा का सतत् प्रवाह ही ऐसा है।

# कश्मीरी भक्ति साहित्य : एक और दृष्टि

–डॉ. रतन लाल शांत

कश्मीरी साहित्य के करीब 900 वर्ष के इतिहास में (यदि 'छुम्म' संप्रदाय के पदों का समय ग्यारहवीं सदी माना जाये) चौदहवीं सदी (जब लल्लेश्वरी और नुंद ऋषि जैसे कवि हुए) काव्यानुभव की गहराई के कारण याद की जाती है, तो उन्नीसवीं सदी ऐसे अनुभव की विविधता और विस्तार के कारण। गहराई तथा विस्तार के अन्तर का एक कारण यह भी हो सकता है कि चौदहवीं शती के कवि को सिर्फ 'छुम्म' पदों और 'महानय प्रकाश' की रहस्यवादी कविता की इकहरी विरासत मिली थी, सिर्फ हिंदू-बौद्ध दर्शन की परम्परा से परिचय था तथा सिर्फ संस्कृत और अपभ्रंश का भाषाई खज़ाना प्राप्त था, जबकि उन्नीसवीं शती तक आते आते कश्मीरी कविता की नदी में इस्लामी धर्मदर्शन, कथा, साहित्य के गरजते नाले भी आ मिले थे, (कश्मीर में इस्लामी प्रभाव बारहवीं-तेरहवीं शती से विधिवत् बढ़ता ही गया) फारसी अपनी तमाम शान और हाकिमान जाहो-जलाल के साथ आकर प्रभुत्व पा चुकी थी और उत्तर भारतीय भक्ति काव्य (कबीर, नानक, तुलसी, सूर) के फैलते वृत्त भी पहुँच चुके थे। (ईलियट के मतानुसार हम विगत कवियों से बहुत ज्यादा जानकारी रखते हैं क्योंकि हम उन ही कवियों की जानकारी रखते हैं) चौदहवीं और उन्नीसवीं शती के काव्य की तुलना गहराई और विस्तार की तुलना करने के उद्देश्य से की जा सकती है क्योंकि लल्लेश्वरी (या ललद्यद) के से काव्यानुभव और संवेदना की गहराई को उनके बाद कोई छू नहीं सका है। इन दो सदियों के बीच, यों तो, हब्बाखातून तथा अरनिमाल जैसी गीतकार भी हुई, जिन्होंने पंद्रहवीं सदी के अवतार भट्ट ('बाणासुर कथा' के कवि) और गणक प्रशस्त ('सुखदुख चरित' के रचयिता) की गेयता को लोकमानस में उतारकर उन्नीसवीं सदी के फ़ारसी बहुल गीतिकाव्य को कश्मीरी के लिए स्वीकार्य बनाया। पर तीन चार सौ साल का यह अंतराल कर्तृत्व की दृष्टि से न खास रचना-गहन है न ही रचना बहुल। इस दौरान कश्मीर उत्तर के शिया-चकों, मुगल-सरदारों, तथा पठान लुटेरों की राजनीतिक महत्त्वाकांक्षाओं का क्रीड़ास्थल बना रहा और जैसे निरपेक्ष दर्शक बनकर इस तेज़ परिवर्तनों को देखने भोगने में इतना खो गया कि 'लल' तथा 'नुंद' के शुरू किए साहित्यांदोलन को विशेष योगदान नहीं दे सका। उन्नीसवीं सदी तक आते-आते यह राजनीतिक सामाजिक उथल-पुथल स्थाई होने लगी थी इसलिए इसे कुबूल करके ही रचना कई रंगों में खिल सकी। उन्नीसवीं सदी में एक ओर मसनवियां, गज़लें, जंगनामें, नातें लिखी गई तो दूसरी और सूफ़ी रहस्यवादी कविता तथा 'लीला' काव्य। मसनवी और 'लीला', यों, इस सदी से पहले ही लिखना शुरू हुई थी, जैसा कि हर विधा के आरम्भ तथा विकास के साथ होता है। पहला मसनबीकार महमूद गामी अट्ठारहवीं सदी में हुआ था और पहला लीला कवि साहिब कौल सत्रहवीं शती में ही।

'लीला'-साहित्य का विशेष अर्थ, कश्मीरी काव्य के संदर्भ में 'भक्ति साहित्य' होता है। ऐसा क्यों और कैसे हुआ, यह जानने के लिए 'लीला' की अवधारणा पर अलग से प्रकाश डालने की ज़रूरत है।

'लीला' का उल्लेख भारतीय भक्ति परम्परा में, विशेष तौर पर, कृष्णावतार के प्रसंग में हुआ है, कृष्ण भक्ति के पुष्टिमार्गी, राधास्वामी और सखी सम्प्रदायों में।

लीला से तात्पर्य वह मनुष्य-जीवनचर्या है, उसे भगवान विष्णु अवतार रूप में इस धरती कर करते हैं या फिर बैकुण्ड में नित्य करते रहते. हैं, जिसकी अनुकृति में पृथ्वी पर उनका चरित सम्पन्न होता है। इस चर्या में सारे मानव सुलभ- दु:ख-सुख, जय-पराजय तथा जन्म-मृत्यु के विकार शामिल होते हैं, और इन्हें प्रभु भोगते हैं। पृथ्वी पर होते हुए भी वे परब्रह्म होते हैं और यह तथ्य उनके पार्थिव संबंधी, बंधु-बांधवों से छिपा नहीं होता। स्वयं प्रभु का दृष्टिकोण उनकी इस अपनी स्थिति के प्रति लीला या कौतुक का होता है क्योंकि वे स्थितियों के क्रम और अंत के ज्ञाता होकर भी उनके पर्थिव विकास के चरणों से गुज़रते हैं। उनके समकालीन बंधु-बांधवों का एपोच् उनके प्रति भक्ति का होता है। एक विचित्र नाटकीयता है इस दृष्टि भिन्नता में। प्रभु सब कुछ जानते हुए भी एलिनेशन की भूमिका भोगने को विवश है क्योंकि उन्होंने अवतार रूप स्वीकारा है और वे मनुष्य नियति भोगने को प्रतिबद्ध हैं। बंधु-बांधव, इसके विरुद्ध, कुछ ज्यादा ही ममता से उनके साथ व्यवहार करने को आकृष्ट होते हैं। वे सब उनसे जैसे मोहाविष्ट (हिप्नोटाइज़्ड) होने में आनंद-अनुभव प्राप्त करते हैं। शिशु रूप में उन्हें खिलाते, पालते, बढ़ाते हैं, उनके यौवन की भूलों पर कुढ़ना चाहकर भी हंस भर देते हैं, दु:ख की घड़ी में उन्हें ढाढ़स देते हैं तथा उनसे तसल्ली भी पाते हैं। लीलाभाव कृष्ण भक्ति के प्रसंग में ज़्यादा चर्चित रहा है, पर किसी हद तक रामभक्ति के प्रसंग में भी मौजूद रहा है। श्री राम के संगी विपदा आने पर उनकी स्तुति करते हैं और अपनी मुसीबत का विस्तार करने की प्रार्थना करते हैं, जबकि वे खुद इससे उबरने की चिंता में होते हैं। देवता समय-समय पर आकाश से कुसुमवर्षा करके दर्शक, श्रोतागण को प्रभावित करते हैं ताकि उन्हें अवतार का मूल प्रभुत्व याद रहे।

केवल खेल या कौतुक के अर्थ में 'लीला' रासलीला के जैसे प्रसंगों में प्रतिपादित होती है, जिसमें नाटकीयता कम है और नृत्य-संगीत ज्यादा। पर कृष्ण चरित स्वयं नाटकीय प्रसंगों से भरा पड़ा है। यह चिंतनीय है कि कृष्णचरित लोकनाट्य में लोकप्रिय नहीं हुआ इसलिए नाटक की किसी परम्परा को न जन्म दे सका जबकि रामचरित (रासलीला के से प्रसंग के बिना भी और नाटकीयता की अनुपस्थिति में भी) रामलीला की नाट्य परम्परा में देश-विदेश में इतना प्रचारित, प्रसारित और अनुकूलित हुआ। अनुकूलन तो, खैर, किसी भी अवतार चरित के लचकीले वर्णन, पुनवर्णन में संभव रहा है, जिस कारण इस देश की कला उत्तरोत्तर निखार पाती रही है। और मिथक कला-अभिप्राय के वाहन बने हैं।

'लीला' शब्द का कश्मीरी में स्तुतिगायन या चरितगायन की अपेक्षा स्तुतिगीत या चरितगीत वाला अर्थ ज़्यादा प्रचलित है, यद्यपि जीवन लीला या रास लीला वाला अर्थ भी चलता है। लीला मतलब भक्ति गीत। इसलिए भक्ति साहित्य को शुरू से ही लीला साहित्य कहा जाता रहा है। प्रथम लीलाकार साहिब कौल ने 'श्रीकृष्णावतार लीला' (सन् 1638 ई० ?) नामकरण करते समय लीला के 'चरित' और 'स्तुति' दोनों अर्थ लिए होंगे। तब से हर भक्तिकाव्य ग्रंथ का या तो नामकरण 'लीला' से हुआ, या उसके भीतर दी गई स्तुतियों को 'लीला' कहा गया। जो भी हो यह स्पष्ट है कि इस काव्य में प्रभु के क्रीड़ाशील या लीलारत रूप को प्रमुखता दी गई। ऐसा करते हुए निर्गुण और सगुण कृष्णभक्ति और रामभक्ति के विभाजक पचड़ों में कश्मीरी कवि नहीं पड़ा। कश्मीरी कविता का विद्यार्थी विवेकशील होकर ही इसकी स्वतन्त्र सत्ता का अध्ययन कर सकता है। भारतीय भक्ति काव्य के कटघरे यहाँ लागू नहीं होते

यद्यपि मूल प्रेरणा भारतीय अवतारवाद की ही है जो उत्तर भारत में विकसित प्रसारित होने के कारण विश्लेषण और सूक्ष्म विभाजन की प्रक्रिया से गुजरी। कश्मीरी भक्ति काव्य इसके मुकाबले में संश्लिष्ट है। यहां तो कवि राम तथा कृष्ण को भी कभी-कभी गुणातीत बतलाते हैं, जो द्वैत अद्वैत विशिष्टाद्वैत आदि वादों के सांचे में नहीं ढलते, पर इनके सामूहिक प्रभाव से प्रेरित ज़रूर लगते हैं। दूसरे यह कि स्थानीय शैव दर्शन का प्रभाव कश्मीरी चिंतन पर इतना गहरा है कि उससे यहां का वैष्णव काव्य भी अक्षुण्ण नहीं रह सका। इसी कारण वैष्णव काव्य की तर्ज़ पर शिव लीला काव्य भी रचे गए और शिव का प्रेमी--नायकत्व कविता का विषय बना। कहना न होगा कि त्रिकदर्शन के प्रभाव से ऐसी रचनाएं अछूती नहीं रह सकती थीं और शिवलग्न काव्यों के कवियों पर पड़ा प्रभाव उनके 'राधास्वयंवर' या 'सुदामाचरित' काव्यों में भी लक्षित होगा। ऐसे में गणेश, हनुमान या राज्ञादेवी जैसे अवर देवता भी पौराणिक नखशिख के बावजूद निर्गुण निराकार हो उठते हैं। तथाकथित निर्गुण भक्ति कश्मीरी काव्य में या तो ललद्यद नुंदऋषि, रूपाभवानी में प्रकट हुई या इस्लामी दर्शन के मिश्रण के साथ अट्ठारहवीं उन्नीसवीं शती के सूफ़ी अध्यात्मवाद में। यों, कबीर के 'राम' की तरह लल्लेश्वरी ने भी 'शिव', 'केशव', 'जिन' और 'कमलजनाथ' का नाम लिया, हां कबीर की तरह आवृत्ति के साथ नहीं, दो एक जगह पर ही।

'लीला' कश्मीरी कविता की कोई विधा नहीं, जैसा कि कुछ आलोचक बताते हैं। भक्ति की उद्भावना 'ज़नमचर्‌यथ' जैसी लंबी कविता, रामायणों (प्रकाशराम, शंकर; आनंद, विष्णु प्रताप शर्मा, ताराचंद अमर) और रामगीता (लक्ष्मण कौल 'बुलबुल') जैसे वृहद्काव्यों, 'राधा स्वयंवर' सुदामचर्यक, 'शिवलग्न' जैसे लघुकाव्यों और इनके अलावा सैंकड़ों मुक्तक गीतों (लीलाओं) में हुई। बीसवीं सदी में कृष्ण राज़दान जैसे महाकवि के बाद भी मास्टर ज़िंदा कौल, गौविंद कौल आदि की मुक्तक कविताओं में निर्गुण, सगुण भक्ति की प्रेरणा मौजूद है।

दार्शनिकता के बोझ से कद्रे कम दबी होने के कारण लीला कविता मानवसुलभ दु:ख-सुख और सामयिक दशा-दिशा के वर्णन चित्रण से ओतप्रोत है। यह बे-वजह नहीं कि 19 वीं शतीं में ही सूफ़ी कविता की तरह लीलाकाव्य का समुचित विकास हुआ। यूं तो धार्मिक प्रेरणा सदा जनजीवन की ही तरह कविता को भी आप्लावित करती रही, पर 19 वीं सदी में यह खुल कर प्रस्फुटित हुई। चौदहवीं सदी धार्मिक तथा राजनीतिक संक्रांति के एक छोर पर है, जब कश्मीर हिंदू प्रभावों से छूटता हुआ मुसलमान प्लावन से आंदोलित हो रहा था और हर्ष के बाद रिंचन शाह तथा सिकंदर बुतशिकन की राजनीति के नए तेवर भोगने लगा था। उन्नीसवीं सदी का कश्मीर पठान अन्याय के तले, 'बिला लिहाज़ मजहबो मिल्लत' पिस रहा था और अब विदेशी शोषण यहां की नियति बन चुका था। राज-साम्राज्य सामंतवाद ही सामाजिक अनुभव के आयाम निर्धारित कर रहे थे। प्रकाशराम के रामायण में इस सामंती व्यवस्था के कई संकेत मिलते हैं, जिन्होंने लचकीली रामकथा को एक कश्मीरी आयाम भी दिया। राजा राम तथा उनका दरबार यद्यपि पठान दरबारों जैसा नहीं, पर उसकें वर्णन के साधन, संकेत और अवधारणा इसी दरबार से ली गई है। दरबारी ज़र्बाफ्त और अतलस के चोगे पहने आते हैं और नज़राना पेश करते हैं। सुग्रीव शाह बनते हैं, अंगद को 'वज़ारत' दी जाती है, हनुमान 'पेशकार', जामवंत 'कोतवाल' बनाएं जाते हैं। विभीषण के लंकाराज बनने पर पहला 'हुक्मनामा' यह होता है कि किसानों का लगान माफ किया जाये। इसी प्रकार परमानंद की एक

प्रसिद्ध कविता है 'कर्मभूमिका' वाली। इसमें अपने समय के काश्तकारों, मज़दूरों के जीवन तथा ज़मींदारों से संबंधों का भी वर्णन किया गया है। कृष्ण राज़दान ने लोक जीवन को भण्डजशन (एक कश्मीरी लोक नाटक-शैली) के रूप में देखा है और इस प्रसंग में विभिन्न पेशेवरों जैसे कुम्हार, मसखरे, कुंजड़े, लोहार, मिस्त्री, पहलवान, रसोइये, माली आदि की ज़िंदगी के प्रतीक लेते हुए उनकी दुर्दशा का भी वर्णन करते हैं। बल्कि देशभक्ति का पहला सीधा जिक्र उन्नीसवीं सदी के उत्तरार्द्ध तथा बीसवीं सदी के आरंभिक दशकों में रचनारत कवि कृष्ण राज़दान ने ही किया है-

देश के लिए जो मुझ से अपना सुख मांगे

वे ही धर्म के सूर्य हैं

अब नग्न का अंधकार दूर हो जाएगा

कृष्णचंद्र मेरे यार जो है

चुप रहने से लोगों को कुछ नहीं मिलेगा

शायद मेरी कविता उनको सुख दे सके

कुछ नहीं तो मुझे देशभक्त, देश सेवक कहा जाएगा-

आसुर चरित्रों रावण, कुंभकर्ण, मेघनाद, कंस, बकासुर, पूतना आदि के चरित्रण के जैसे स्पष्ट रंग इन काव्यों में उभारे गए हैं उनमें कवि के अवचेतन में बसे पठान शासकों में जुल्मो सितम के भी चित्र कार्यरत रहे होंगे, जिन्होंने पारम्परिक सहिष्णु मुसलमान को भी नहीं बख्शा, कश्मीरी पंडित पर विशेष बल प्रयोग किया, जिसका बेलाग वर्णन और तो और, हसनशाह ने अपने फारसी भाषा में लिखे इतिहास में भी किया है।

प्रधात्मकता, प्रबंध-लीला काव्यों का कोई उल्लेखनीय गुण नहीं। कथा-सूत्र प्रकाश रामायण में अपेक्षाकृत अधिक सुरक्षित है। पर वहां भी यह जगह लीला (स्तुति) गायन के कारण कटता है। न ही 'राधास्वयंवर' या 'शिवलग्न' में इस सूत्र का निर्वाह हो पाया है। लीलात्व की प्रमुखता इनमें ध्येय है और वहीं इन काव्यों के सौंदर्य का बिंदु है। ये स्तुतियां प्रकृति वर्णन, प्रेमातिरेक-चित्रण, भाषा सौंदर्य तथा लोक जीवन के चित्रांकन की दृष्टि से कश्मीरी गीतकाव्य की निधि है।

☆ ☆ ☆

## अनुराग

—मनमोहन 'वैरागी'

हर पल हर क्षण बीता मिलकर
मोह माया के जालों में
विषम प्रहारों की गाथा भी
बही समय की धाराओं में
खोया भी पाया धोया जो
कर्मों की क्रीडाओं में

❖❖❖

नहीं करो तुम कैद मुझे फिर
मिथ्या जग के जंजालों में
जाने दो अब खो जाने दो

अपार ब्रह्मांड के आंगन में
रूदन भरे स्वरों के घुंघरू
छेद करे हैं मेरे मन में

❖❖❖

मैं नन्हा सा फूल हूं कोमल
शांत हूँ बस मैं चिरनिद्रा में
नहीं सखी छू लो मुझ को तुम
पास कहां हूँ मरता मैं
जाने दो उस बाट से मुझ को
जो ब्रह्मांड को जाता है

❖❖❖

## आह्वान उनका जो हमारे ही हैं

—मखन लाल हण्डू

उनका मूल हमसे निपट विलग नहीं,
पर, करवाल के त्रास ने उनके पुरखों को
हमारे संस्कारों से खींच अपने संस्कार दिए।
वे आर्यत्व से हट गए, भूल गए,
नए संस्कारों ने उन्हें नव-विचार दिए,
हमारी दृष्टि में, राक्षसत्व दिए।
वर्णसंकर होकर अपने पितृत्व के विकट शत्रु होकर,
मूल-कुल के नाश पर तुल गए, पिल पडे,
इतनी विस्मृति, इतनी उपेक्षा ?
या,
नव संस्कार पालित, विस्मृति के झंझावात में खो गए,
उन्हें स्मरण हो कि,
उनका मूल हमारी भांति प्राचीनता से ही सिंचित है।
शीतल मन से मनन करें,
आकर वक्ष से लगे,
हाथ मिलाकर,
संसार को शांति प्रदानत्व का अटल प्रयास करें,
राक्षसीय संत्रास को धत्ता बता दें,
मानवता का यही पाठ है,
हर मज़हब या रिलेजन की यही मान्यता है,
ऐसा सब असत्य सिद्ध नहीं हो सकता
चाहे सत्य को कितना ही तोड़ा जाए,
मरोड़ा जाए।
अपने विचारीय जनून में,
यथार्थ को न समझना
उस 'बड़े' को क्रुद्ध करना है।
यह अटल सत्य है।

◆◆◆

नई कलम

## कविता

**बोसकी**

आस लगाए बैठी थी मैं
जिन मित्रों से
कि दुख सुख में भी साथ वे देंगे
वे आंखों से ओझल हो गए
ऐसे जैसे तारे बदली के पीछे छिपते हैं
शपथ भी ली थी
धूप छांव में
साथ चलेंगे इक रस्ते पर
चाहे काँटे बिछे हूँ उस पर
चाहे कंकर-पथर तलवे छलनी कर दें
भाग्य से भी यदि लड़ना होगा
लडेंगे मिलकर
आगे ही आगे बढ़ जायें लक्षय को पाने
पर हो न सका यह
अपनी राह ले ले कर जाने कहाँ वे खो गये
और मुझ को छौड़ा तनहा
भूल के सारी कसमें
अब मेरी यह तनहाई मेरी नयी सखा है
जो शीशे के भीतर से
अब मुझ से कहती
उठो 'बोसकी'
तेरी राह भी सज दज कर अब
तेरे आगे चलने हेतु
नत मस्तक है

✪✪✪

